दादो बैठो रहे, पोतो उठ चल जावे ए॥ तो पीण घेठा जीवने, धरमरी वात न सुहावे ए ॥ इ० ॥ २ ॥ मेहेल मिंदरने मालिया, नदीए निवाणनें नालो ए ॥ स्वर्गने मृत्यु पातालमे, कठेन छोडे कालो ए ॥ इ० ॥ ३ ॥ घर नायक जाणी करी, रच्या करी मन गमती ए ॥ काल अचाणक ले चल्यो, चोवयां रेह गई झिलती ए॥ इण० ॥ ४ ॥ रोगी उपचारण कारणे, वेद विचक्षण आवे ए ॥ रोगी नें ताजो करे, आपरी खबर न पावे ए ॥ इण० ॥ ५ ॥ सुंदर जोडी सारखी, मनोहर मेहेल रसालो ए ॥ पोढ्या ढोलिये प्रेमसुं, जठे आय पहुंतो कालो ए ॥ इण० ॥ ६ ॥ राजकरे रलियामणो, इंद्र अनोपम दिसे ए ॥ वैरी पकड़ पछाड़ीयो, टांग पकडने घींसे ए ॥ इ० ॥ ७ ॥ वल्लभ वालक देखने मांडी मोटी आसो ए ॥ छिनक मांहे चलतो रह्यो होय गई निरासो ए ॥ इण० ॥ ८ ॥ नार निरखने परणीयो, अपच्छरने अणुहारे ए ॥ सूल

वलतो रह्यो,आ उभी हेला मारे ए ॥ इण॰
॥ चेजारे चित्त चूपसुं, करी अंमारत मोटी
। पावड़ीए चड़तो पड्यो, खायन सकीयो
टी ए ॥ इण॰ ॥ १० ॥ सुरनर इन्द्र किन्नरा,
ाइ न रहे नीसंकोए ॥ मुनिवर कालने जीति-
ा, जिणदीया मुक्तमाहे डंको ए ॥ इण॰ ॥११।
किसनगढ मांहे सीडसटे, आया सेखे कालो ए॥
रतन कहे भव जीव ने, कीजो धर्म रसालो ए
॥ इण॰ ॥ १२ ॥ इति ॥

—*—

॥ अथ आत्म-शिक्षा सज्जाय लिख्यते ॥

(ढाल—कर्म न छुटेरे प्राणिया एदेशि)

मानन कीजे रे मानवी,माने ज्ञान विनाश ।
ध्यान न पायोरे धर्म्मनो, मरने दुर्गति जाय ।
मा०॥१॥ जे नर महेलां मे पोढता, करत
भोग विलास, ते नर मरने माटी थया, उ
उगा छे घास॥मा०॥२॥जे नर रुच रुच वांधत

शालु कसुमल पाग, ते नर मरिने माटो थया भांडा घड़े रे कुम्भार ॥ मा० ॥३॥ जे नर सुखमें विराजतां,वागुलता मुख पान,ते नर पोढ्या छे आग में,काया काजल समान ॥मा० ॥४॥ चौसठ सहस अंतेउरी,पायक छिन्नु जी कोड़,ते नर अंत अकेलड़ों, चाल्यो छे सहु रिद्ध छोड़ ॥ मा० ॥५॥ जे नर छत्र धरांवतां,चम्मर विझंता जी सार,ते नर पोढ्या छै आग में, ऊपर डांगां की मार ॥मा०॥ ॥६॥ जे नर दीपक करी पोढता, फूलड़ां सेज विछाय, ते नर अटवि मांहे पोढिया, चांचां मारे रे काग ॥ मा० ॥७॥ जादव पति सरिखा जी चलि गया, जोवो कृष्ण नरेश, वन को शूंवी मे एकलो, हणयो बांण सुं जेम ॥ मा० ॥८॥ दोढ़ा दोढ़ा रे चालता, निर्खता वलि छांय, पहिले पोहरे दिट्ठा हुंता,छेले दिशे जि नांय ॥मा०॥६॥ कहता म्हासुं जी कुण अड़े,म्हेंकाढां करड़ा नी वांक मगज मांहे मावतां नहीं, ते तो होय गया रांक, ॥ मा० ॥ १० ॥ गरीब लोकां ने खोसता, डरता

प्रभुजी से नांय, रावले रोक्या रे दुख पड़े, सोच करे मन मांय, ॥ मां० ॥ ११॥ घर मंदिर यांही रह्या, साथे पुराय ने पाप, कुटुम्ब काज कर्म्म बांधिया, भोगवे एकलो जी आप ॥ मा० ॥१२॥ धर्म विहुणी रे जे घड़ी, निश्चय निष्फल जाय, ओछा जीतव रे कारणे, मूढ रह्यो ललचाय ॥ मा० ॥ १३ ॥ नोवत घुरती जी वारणे, सरणाई संख भेर, काल तिहांने जी ले गयो, नहीं कोई लावे जी घेर ॥ मा० ॥ १४ ॥ धमण धमंति जी रह-गई, बुझ गई लाल अंगार, एरण ठवको जी मिट गयो, उठ चाल्यो जी लोहार, ॥मा०॥१५॥ सिरख पथरणा में पोढ़ता, तेल फुलेल लगाय, एक दिन इसड़ी वणी, कुत्ता काग जे खाय ॥ मा० ॥ १६ ॥ तन सराय में वासो करी, जीव साथे सुख चैन, शास नगारा कूंचरा, वाजत है दिन रैन ॥ मा० ॥ १७ ॥ परजालीने पाछा फिरया, कुंकुं वर्णी जी देह, जल में पैश सींचो लियो धृग धृग कारमु स्नेह ॥मा० ॥ १८ ॥ मानी नर

मानी थया, देता नारकि नींव, इम जाणि धर्म आदरे, ते तो पुणयवंत जीव ॥ मा० ॥ १६ ॥ निर्लोभी निर्लालची,छत्रकाय रा रत्तपाल, तिहांरी प्रतीत आंणज्यो,छोडो आल जंजाल ॥मा०॥२०॥ सद्गुरु सांसो रे टालसि,जोवो सुवुद्ध नरेश,साधु श्रावक व्रत पालजो, ज्यांसु सुगति मुगति सुख थाय ॥ मा० ॥ २१ ॥ कुगुरु कुमार्ग घालसि, रखे पतीजो त्यांय, हिंसा धर्म्म करायने, मेल से नारकी मांय ॥ मा० ॥ २२ ॥ तिहां कोइ आडो नहीं आवसी, जी जी जप से तिवार, मारसे हेलो रे एकलो, छेदन भेदन तेह ॥मा० ॥२३॥ अनंत भूख तृषा सही, शीत ताप दुःख घोर, धरती करवत सारखी, वेदन कठिन कठोर, ॥ मा० ॥ २४ ॥ पांच पच्चीस वाकी रह्या, हिंसा झूंठ अदत्त, मांस मद्य पर नारना लागा दोष अनंत ॥ मा० ॥ २५ ॥ देव ढुंढाला जी आवसी, करता लोचन लाल, देख्या जीवड़ो रे कांपसी, मारसि मुद्गल झाल ॥ मा० ॥ २६ ॥ हसतां

कर्म्मज बांधिया. रोयां छटेजी नांय, सतुगुरु देवे रे चेतावाणी, चेतो चतुर सुजाण, ॥ मा० ॥ २७ ॥ पड़दे रहती जी पदमणी, सचित नित शृंगार, आखर उतरयाजी धर्म्मरा, तव घर घर री पणिहार ॥ मा० ॥ २८ ॥ चिहू दिस हंडी जी चालती, हीडता हिंडोले खाट, पुण्य रो संचो पुरो हूवो, तव कवड़ी मांगे जी हाट ॥ मां ॥ २६ ॥ आगे जाचक ओ लगे. अवल्ल वड़ो असवार,अरथविण तिथिरे प्रगटिया, आणे ईंधन वार, ॥मा० ॥३०॥ राज तेज रिद्ध कुटुम्बरा,केसुं करो रे अहंकार, मेलो मंडियो छै कारमों, विछड़ंता नही वार ॥ मा० ॥ ३१ ॥ पृथ्वी पाणी अगन में, वायु वनस्पति त्रसकाय, इण रचा धर्म्म ऊपजे, दुख दारिद्र मिट जाय ॥ मा० ॥ ३२ ॥ परनारी संग परिहरो, क्रोध तजो दुख दाय, चोरी छोड्या सम्पति मिले, साच वोल्या सुख थाय ॥ मा० ॥ ३३ ॥ तृष्णा तोडो जी पापणि, वात करो संतोप. निंदा मकरो रे

पारकी, टालो आतम दोष ॥ मा० ॥ ३४ ॥ कूड़ कपट मेल त्याग ने, ध्यान धरो जी नवकार, रात्रि भोजन परिहरो, ज्यूं होसी जीवरो उद्धार ॥ मा० ॥३५॥ शील व्रत संजम आदरो, निर्मल राखो रे मन, पुंजी छोड़े जी घरतणो, विरला जगमांहि ॥३६॥ ए गुण धारया जी सुख लहें, पावे मोक्ष प्रधान, देवलोक मांहि वासो मिले, देखो नवतत्व ज्ञान ॥ मा० ॥ ३७ ॥ तिहां पिण सुख जे सुरतणा, रत्नजड़ित आवास, गहणा गांठा जी नव नवा, अधिकी जोत प्रकाश ॥३८॥ समा यिक ने पोसो करो, सद्गुरु री सुणो रे वखाण, प्रतीते धर्म्म पालजो, तो पर भव अमर विमान ॥ मा० ॥३९॥ शीयल व्रत संजम आदरो, निश्चो धरो मन मांहि, ज्यूं सुख पामो जी सासता, चित्ते चितवोजी ज्ञान ॥मा०॥४०॥ संवत् अठारे गुणया सीये, जोड़ि मन शुद्ध धार, वीर प्रभुजी इम कहै, छोड़ों आल जंजाल ॥ मान न कीजें रे मानवी ॥ ४१॥ इति श्री आतमशिक्षा सज्झाय सम्पुर्णम् ।

॥ दश पच्चक्खाण की सज्झाय ॥

॥ न्हालदे नी देशी ॥



दश पच्चखाणे जीवडो जी, कांइ पामे सुख अपार, करतां एक नोकारसी जी, (२) सो वरस नरक निवार, तप समो नही जगत मे जी, सुख तणो दातार ॥ तप समो नहीं जगतमेंजी ॥टेर॥ ॥ १ ॥ बिजु पोरसी वर्ष सहसनी जी, कांइ साढ़ पोरसी दश हजार, पुरीमढ लत्तएक वर्षनी जी, एकासणे दश लत्त धार ॥ त० ॥ २ ॥ नीवी तोडे कोड वरसने जी, कांइ दश कोड एकल ठांण, सो कोड एकल दत दहेजी, आंबिल सहस कोड़ जाण ॥ त० ॥ ३ ॥ सहस दश कोड उपवास में जी, कांइ छठ तणे तप धार, लख कोटी वर्ष खपाहीये जी, अट्टम कोटी दश लत्त टार ॥ त० ॥ ४ ॥ कोटा कोटी वर्षनो जी. कांई दशम भस्म करे कर्म, मुनिराम कहे तप कीजिये जी. पामे सहु शिव शर्म ॥ त० ॥५॥ इति ॥

॥ अथ सवासो शिष छतीसी लिख्यते ॥

श्री सद्गुरु उपदेश संभारो, धर्म सीख सुं बुद्धि धारो, विधि सहू मांहि विवेक विचारो, सगला कारज जेम सुधारो ॥ १ ॥ प्रथम प्रभाते शुभ परिणाम, नित लिजै भगवंत रो नाम, धणी रा सांम धर्म में रहीजे, कथन मुख थी झूठ न कहिजे ॥ २ ॥ धर्म दया मन मांहे धार, अधिक सहू में पर उपकार, वाद म करे जिहां वसवो वास, वैरी नो मत करजे विश्वास ॥३॥ वरजे समसठाम व्यापार, चाले अपने कुल आचार, मांइतांरी आंण म खडे, मोटा सेती आण मति मंडे ॥ ४ ॥ झगडे साख म देजे झुठी, आप वडाई म करे अपुठी, म लडे पाडोसी सूं मूल, अपणा सूं होजे अनुकुल ॥५॥ सझे व्यापार सूं पुंजी सारु, अटकल ठांम देइ उधारु, रखे वधारे ऋण ने रोग, लखण लेजे ज्यूं न हँसे लोग ॥ ६ ॥ वस्ती छेह म करिजे वास

पापी रे मत रहिजे पास, ऊँचो मत सोई
आकास, वित्त छते म करे वेपास ॥ ७ ॥ दि
रो स्त्री ने भेद न दिजे, कदेही सांभे पंथ
कीजे, पूत भणावे डर डाकर साथे, म चाले
लाड न मारे माथे ॥ ८ ॥ नान्हा ते मत जाणे
नान्हा, छिद्र पराया राखे छाना, अधिकारी म
करे अदेखाई, भंभेरे मत भूप भपाई ॥ ६ ॥
राजा मित्र न जाणे रंग, सुमाणस रो करजे संग.
काया राखी तपस्या कीजे, दान चले घर सारु
दिजे ॥ १० ॥ जोरावर सुँ न रमे जुवो, करेजे
मत घर आंगण कुओ, वैदां सुं मत करजे वैर,
गाल वोले तोही न कहे गेर ॥ ११ ॥ नारि कु-
लच्छण ने धन नास,साहलको पड़ियो पांमे हास,
अति पछतावे चित उदास, पंच मे पॉचे मत
परकाश ॥ १२ ॥ अमल न कीजे होडे अधिका,
वरा करिजे घर मे विधिका, गरथ परायो तूँ मत
गरहे, निखरे पाडोस पिण न रहे ॥ १३ ॥ दोय
भिडता एकलो मत देखे, धणी ने वुरो मत कही

जे द्वेष, जूते मत मोटा नी जोडे, छोकर वादरी रामत छोडे ॥ १४ ॥ गांम चलंता शकून गिणिजें, हणतां विण किणही न हणीजे, त्रिण गहणा दिजें नही व्याज, निश्चे वर्षनो राखें नाज ॥ १५॥ दुश्मण ने दुश्मण मत दाखे, रीस हुवे तोही मन में राखे, खत लिखाए मत विण साखें, मांणपोतानोगालमनाखे ॥ १६॥ लाज न कीजे नामे लेखे, वधारे परतीत विसेषे, धरीजे मेलज गॉम धणी सुॅ, इकतारी कर अपणी स्त्री सुॅ ॥ १७ ॥ चलतां वसतां सहु चीतारे, वाल्हा सैण मतां वीसारे, जावतो करतो रात जागे, न सुइजै अंगे नागे ॥ १८ ॥ जे करतो हुवे चोरी जारी, ऊण सेती कीजै नहीं यारी, वसत न लीजे चोरी वाली, लुंवे मत तूॅ निवली डाली ॥ १६ ॥ दे फूंका न वुझावे दीवो, पांणी अण छांण्यो मत पीवो, छींक लीयां कहीजे चिरंजीवो, रुठो मनावो फाटो सीवो ॥ २० ॥ म करो रवी साहमो मल मूत्र, लछण म लेजै

लावा लूत्र, पाप तजे तूँ सकजे पुत्र, सांभलजे सुभ शास्त्र सूत्र ॥ २१ ॥ भूंडा सुँ पिण करे भलाई, परहर पांचे जेह पलाई, वैठा वात करे वेई जो,तेड़या विण तिहांना हुवे तीजो ॥ २२॥ कारज सोच विचारी कीजे,खता पडयां ही अति मत खीजे, सुधरेय काम कहे स्यावास, म करे याचक निपट निरास ॥२३॥ म करे मूल किणही री निंद्या, छावी जे वली गुरु रा छंदा, नांम लोपीनें न हुइ जे निगुरा, नवि चांपी जे कीड़ी नगरा ॥ २४ ॥ आदर दीजें माणस आए, जिहां नही आदर तिंहा मत जाए, हसजे मत विण कारण हेत, कपडो पिण मत करे कुवेत ॥२५ ॥ वहु विपमें आसण मत वैसे, पर घर अण जांण्यां मत पेसे, पाणी अती तांण्यो मत पीजे, सारो ही दिन सोय न रहीजे ॥ २६ ॥ वांधे मत मल मूँत्र अवाधा, खाजे मत फल जीवां खाधा, वसंत पराई मतां विपोडे, छांनी परनी गांठ म छोडे ॥ २७ ॥ जीमजे आगलि भोजन जरि

शत्रु न हुइ जे कारिज सरीये, पैसे मत अदि ठे पाणी, तोड़े प्रीति मतां अतिताणी ॥२८॥ घरमें मत खाये फिरतो घिरतो, म कहे मरम न बोली जे निरतो, तेरु सुँ मत तोड़े तिरतो, वडांरे काम म थाए विरतो ॥ २६ ॥ पंथ टले तव लिजे पुछ, मोटां साहमी मत मोडे मुँछ, तुछ वचन म कहै तूँकार, मत वैसे वलि ठांसणी मार ॥ ३० ॥ भोजन ओपमा न कहे भुंडी, अपणी जाति विचारे उंडी, जिण सांभि-लतां ऊपजे लाज, एहवो म कहे वेण अकाज ॥ ३१ ॥ किजे नही पग पग क वाट, अण हूंतो ऊपजे उचाट, महिला सुँ न हुइजे मन मट्ठ, हाण न कीजे अपणो हट्ठ ॥ ३२ ॥ टेढा न हुइजे जंगी टट्टू, ललचायो मत थायजे लट्टू, पंडित मुर्ख करजे परिषा, सगला ने मत गणिजे सरिषा ॥ ३३ ॥ म कहे फिर फिर अपणो नाम, ठीक सुँ वेसे देखी ठामं, सुंवरो नाम न लेईजे सवारो, कोई हसी अण हंतो कारो ॥ ३४ ॥

जे परी तु वेठ वेगार, आप वसे जिहां हुवे
धिकार, दुटप्पी वात कहे दरवार, सहुने पूछी
तंतसार ॥ ३५ ॥ सीख सवासो कही
मभाय, साचवतां सहुने सुखदाय, थित नित
वेजय हर्ष जश थाय, इम कहे धर्मसी उव-
झाय ॥ ३६ ॥

॥ इति सवासो शिष छतीसी समाप्तम् ॥

— ० —

॥ अथ ज्ञान वतोसी रा दोहा लिख्यते ॥



कका कर कछु काम, धर्म हेत उद्यम, कछु
कर समरण ल्यै नाम, भज भगवंत म भुल
नूं ॥ १ ॥ खखा खिजमत रोस, कर्म कमाए
आंपणे, किसीयन दिजे दोष, विण भोगव्यां
छुटे नहीं ॥ २ ॥ गगा गर्व निवार, गर्व तणां
दु:ख याद कर, संकट उदर मझार, ऊंधे मुख
जव लटकते ॥ ३ ॥ घघा घरके लोक, स्वार्थ
मिले कुटम्ब सव, दु:ख पीड़ा आवे रोग, वांट

काल अनंत, घर घर किण ही न राखीयो, करणी करे बहु अंत, मुक्तपुरी सुख भोगवो ॥२२॥ चवा वैर नहीं जाय, जेती लछ पुन्ये मिली, ऊदे पाप के जाय, मन पछतावा रहि गया ॥ २३ ॥ भभा भरमत भूल, दीरघ दुःख सुख तुच्छ है, अवर नहीं सम तुल्य, जाप जपो भगवंत को ॥ २४ ॥ ममा मन न डुलाय, देख विराणी लच्मी, पूरव पुन्य कमाय, भोगवे आपो आपनी ॥ २५ ॥ यया घट मांय, नाम नहीं जगदीश का, सो घट सुधरे नांय, आरत ही भ्रमतो रहे ॥ २६ ॥ ररा रस न लुभाय, जिभ्या स्वाद निवारिये, मीन बहुत तड़फाय, कांटे विंध्यो तालवो ॥ २७ ॥ लला लोभ निवार, लोभ कियां कछु सुख नहीं, लोभ कियां दुख थाय एह कह्यो जिनराज जी ॥ २८ ॥ ववा वीशन नजेय, विशन कियां दुःख होत है, विशन कियो नलराय, हरयो राज तिण कर्म थी ॥ २^ ॥ शशा सत्त न छोड़िये, सत सूॅ रिद्ध सि

सत्तसुँ दर्शन राखियो, श्र भया दुखणी थाय ॥ ३० ॥ पपा खिजमत खुब कर, ले साहिब की औट, साहिब की खिजमत कियां लगे न जम की चोट ॥ ३१ ॥ ससा साहिब समर ले, स्मरण सुँ सुख होय, स्मरण करतां जीवड़ा, अविचल पद लह्यो सोय ॥ ३२ ॥ हहा हरदम भजन कर, भजन उतारे पार, भजन विहुणा प्रांणिया, किण विध ऊतरे पार॥ ३३ ॥ क्षक्षा क्षमा करो रे जीवड़ा, क्षमा वड़ी सँसार, गजसुकमाल क्षमा थकी, पहुंतो मुक्त मझार ॥ ३४॥ अक्षर बत्तीसी करी, आत्म पर उपकार, वधे ज्युँ कुरब कायदो, वधे ज्युँ वुध सँसार ॥ ३५ ॥ चतुर पुरुष वांचे तिके, चतुराई पामंत, पूरण किधी मुनि वरु, दोलत राम कहंत ॥ ३६ ॥

॥ इति अक्षर ज्ञान बत्तीसी समाप्तम् ॥

—*—

॥ कर्मा की सज्झाय ॥

सुखिया घरमें जनमियो, दुखी थयो किण काज, कर्मको आंटो रे ; कोई न खोलणहार, कर्मको आंटो रे ; दुखी थकी सुखीयो थयो, केई करता दीसे राज ॥ कर्म० ॥ कोईन० ॥ ॥ कर्म० ॥ एक आतम खोलणहार ॥ कर्म० ॥ १ ॥ बडा तपस्वी अवलिया, केई पाले छै ब्रह्मचार ॥ क० ॥ केई श्रेणी चढ पाछा पड़या, पंडित पेले पार ॥ क० को० क० ए० क० ॥ २ ॥ सिद्ध साधक केई पूछिया, फरयो फकीरां लार ॥ क० ॥ ग्रह गोचर केई पूजिया, ओर पूज्या पर्वत पाड़ ॥ क० ॥ ३ ॥ किण विध कर्मज बांधियां, किण विध दीवी अंतराय ॥ क० ॥ लाख उद्यम कर देखिया, पिण कुंण नहीं सक्यो वताय ॥ क० ॥४॥ कोई श्रावक धोरी वाजिया, निंदा करत अपार ॥ क० ॥ केई साधूकी करणी करै, पिण पड़या निंदाके लार ॥ क० ॥ ५ ॥ अरिहंतनो विरहो

पडयो, और अथयो केवल नांण ॥ क० ॥ पूर्व-
धारी विच्छेदिया, किणविध पडे पिछांण ॥ क०
॥ ६ ॥ सम्यकत्व ही आतां छतां, छुटे मिथ्या
गांठ ॥ क० ॥ केवल घाती गये हुवे, सिद्ध हुवे
चय आठ ॥ क० ॥ ७ ॥ अक्कल पिण चल्ले नही,
और चल्ले नही कछू जोर ॥ क० ॥ मुनि राम
कहे केवल विना, मचियो घोरमघोर ॥क०॥ ८ ॥
॥ इती कर्मा को आंटो केवली गम्य ॥

—※—

## ॥ अथ ललीत छंद ॥

परमदेवनो देव तुं खरो ॥ धरम ताहरो मे
नथी करो ॥१॥ भरममां भमो तुं नथी गम्यो ॥
कर्म फासमां हुं अती दम्यो ॥ २ ॥ गरीव
प्राणीना प्राण मे हण्यां ॥ तश थावरो जीवना
घणा ॥ ३ ॥ थरर धुजता मोतथी डरी ॥ अरर
एहनी घात मे करी ॥ ४ ॥ शदशभा जइ भुठ
वोलियो ॥ धरमी जीवनो मरम खोलीयो ॥ ५ ॥

शदगुणी शीरे आल आपीयां ॥ अरर पापना पंथ थापीया ॥ ६ ॥ अदत दानथी हु नथी डरयो ॥ परधिनो हरी केर में करयो ॥ ७॥ तसकरो तणा तानमां चढ्यो ॥ अरर पापना पुंजमां पड़यो ॥ ॥ ८ ॥ रमणी रंगमां अंग उलस्यु ॥ विषय-सुखमां चीतडुं वस्यु ॥ ९ ॥ शीअल भंगनो दोषना गणयो ॥ अरर हायरे बाहुरो वणयो ॥१०॥ अथीर दाममां हु रह्यो अड़ी ॥ धरम वात तो चीतना चढी ॥ ११ ॥ उंघत मोहमां हु थयो अती ॥ अरर माहरी शीथशे गती ॥ १२ ॥ क्रूर भावथी क्रोधमें ग्रह्यो ॥ सजन दुहवी रोषमां रह्यो ॥ १३ ॥ सरवजनथी संप छोडियो ॥ तरण तोलथी तुछ हुं थयो ॥ १४ ॥ मच्छर मनथी में वहु कर्यो ॥ ममत भावथी हु अती भर्यो ॥१५॥ मदछके चढ्यो मानमां अड्यो ॥ विनय ना कर्यो गर्वमां पड्यो ॥ १६ ॥ दगल वाजिये हू वहु रम्यो ॥ कपट कूड़मा काल निरगम्यो ॥ १७ ॥ मुख मीठुं लवी सृष्टी भोलवी ॥ अरर केमरे भुलशे

भवी ॥ १८ ॥ धन हीरा कणी मोतीने मणी ॥
अवुर आचनो हु थयो धणी ॥ १९ ॥ अधिक
आस्तो अंतरे घणी ॥ अरर लोभ ने नाश क्यों
हणी ॥ २० ॥ मगन मन थी साजनो परे ॥ हित
घणु धरी पोखी आखरे ॥ २१ ॥ तरकटी तणां
फंदमां फल्यो ॥ अरर रागथी ना लह्यो कल्यो ॥
२२ ॥ दिल डुबी रह्यु द्वेष दर्दमां ॥ गुण नथी
गण्या मेरी मर्दमां ॥ २३ ॥ अरुण आंखडी
रोषथी भरी ॥ अरर सर्वनो हु थयो अरी ॥२४॥
निज कुटंव ने नात जातमां ॥ वढी पड्यो हु तो
वात वातमा ॥ २५ ॥ अवुज आत्मा घात मां
घड्यो ॥ अरर क्लेश थी कुंपमां पड्यो ॥ २६ ॥
अण हु ता दिया आल अन्यने ॥ अलिक ओचरी
मेल्यु धनने ॥ २७ ॥ सद्गुरु तणो संग ना कर्यो ॥
अरर पापथी पीडमा भर्यो ॥ २८ ॥ परनी चोवटे
चुगली करी ॥ नृप सभा झुठी साहदी भरी ॥२९॥
पिसुन धुर्त हु लांच लालची ॥ पशु पणे रह्यो
पाप मां पची ॥ ३० ॥ पार पुठे परा दोप दाखवा ॥

जस तणा घणो स्वाद चाखवा ॥ ३१ ॥ रसहि
वात तो में करी छती ॥ भव अरण्यमां हुं रह्यो
अती ॥ ३२ ॥ अधम काममां हर्ष में धर्यो ॥
धर्म ध्यान मां अमरषे भरयो ॥ ३३ ॥ दुरगुणों
रच्यो मोहमां मच्यो ॥ अरर कर्मना नरतमां
नच्यो ॥ ३४ ॥ छल विद्या करी अर्थ संचिया ॥
झुठ लवी घणां लोक वंचीया ॥ ३५ ॥ पतित
रांक ने छेतर्या वहू ॥ अरर पाप हुं केटलां
कहुं ॥ ३६ ॥ शरीर शोधतो मे नवी कर्यो ॥
जड़ प्रसंग थी जुठमां फिर्यो ॥ ३७ ॥ सुध विचार
तो चित ना चढ्यो ॥ मिंछत सलतो मुजने
नड्यो ॥ ३८ ॥ कर्म वैरीए वीटीयो मने ॥ कर-
ग्रही करूं अर्ज जिनने ॥ ३९ ॥ करग्रहो प्रभु
रांक जाणीने ॥ दिल दया धरो मेहर आणीने ॥
४० ॥ तकशीरो घणी कोश के गणी ॥ बक्षीशो
गुना जगत ना धणी ॥ ४१ ॥ रींज करी खरी
ओडी आशने ॥ सरण राख जो खोडी दासने
॥ ४२ ॥ नम भुजा अही चंद्रमां ग्रही ॥ पटण

प्राचीथी पश्चिमें सही ॥ ४३ ॥ चतुर मासमां चंदरे रही॥ ललित छंद नी जोडए कही ॥ ४४॥

॥ इति ललित छंद समाप्तम् ॥

॥ अथ उदय विचार लिख्यते ॥

मिथ्यात्व ने उदय जीव अज्ञान पण पामे, अष्टकम उदै अश्रक्षपणुं पामे, जोगने उदै लेश्या पामे, अप्रत्याख्यानी न उदै अविरति पामे, मोहने उदै क्रोधादि च्यार कपाय पामे, कपाय मोहनी ने उदै वेदत्रिक पामे. नाम कर्म ने उदै गती च्यार मध्ये परिभ्रमण पामे, मिथ्यात्व मोहनो ने उदै मिथ्यात्व पामे।

॥ इति उदय विचार सम्पूर्णम् ॥

॥ भावना का हरिगीत छंद ॥

हुं नमुं वीतरागने, वीतराग पदने आप जे

राग द्वेष नष्ट थइने, परम तत्व प्रकाशजो ॥ लोक रूचीनो त्याग करीने, शुद्ध मार्ग आदरुं ॥ दुष्ट कर्मो नष्ट करी, आनन्द ने वेगो वरूं। कल्याण थाओ सर्वनु, परहितमां तत्पर रहुं । दोष सर्व नाश पामो, सहु लोकनुं कुशल चहुं ॥ ज्ञान दर्शन चरण गुण, आराधना प्रेमे रहो। अहो-निश ए प्रभु भावना हरिदासनी वेगे वहो ॥

॥ इति ॥

॥ दोहा ॥

(१) सिव हरन मंगल करन, धन है श्री जैन धर्म। यह समरथां संकट कटे, टुटे आठहूं कर्म ॥

(२) निचे जोयां गुण घणां, जीव जंत टल जाय। ठोकर की लागे नही, पड़ी वस्तु मिल जाय ॥

(३) लोभी गुरु तारे नही, तिरे सो तारन हार। जो थारे तिरणो होवे, तो निरलोभी गुरु धार॥

(४) साफी की सुधरे सदा, कढेन गोता खाय। कढेन पडे पाधरी, मन मैले की वात ॥

(५) सिंह समान यो जीव हे, कर्म करे चक चुर। प्राकर्म फोडे मांयलो, तो मुक्त किसी छे दूर ॥

(६) मन की सरधा मन मे धरिये, जिनसे पार ऊतरीये। मिथ्यात्वी से वाद न करीयें, अवसर मोन पकड़ीये ॥

(७) जब जैसी जाके उदय, वैसा सेवे स्थान। शक्त मरोडे जीव कूं, उदय महा बलवान ॥

(८) विनयवंत विगडे नही, ऊंडो दे उपयोग। तुरन्त लागे अवनीत ने, मिथ्यात रुपी यो रोग ॥

(९) जब लग आंकुश शीशपे, तब लग निर्मल देह। हाथी आंकुश वाहिरो, शिर पर डारत खेह ॥

(१०) विन आंकुश विगडया घणा. कुशिषे कपूत कु नार। आंकुश माथे धारिया, ज्यां रा खेवा पार ॥

(११) आरंभे धन निपजे, अनर्थे धन जाय। क्या
पत्थर कूटावसी, क्या लुचा सोधा खाय॥

(१२) देतो भावे भावना, लेतो करे संतोष। वीर
कहे रे गोयमा, ए दोनु जासी मोक्ष॥

(१३) छोटी ने बेटी गिणे, बराबरी की बैन।
मोटी ने माता गिणे, ए उतम का चैन॥

(१४) वचन वचन के आंतरो, वचन के हाथ न पांव।
एक वचन है ओपधी, एक वचन है घाव॥

(१५) चतुर पुरुष वह जानिये, सगली समझे
अेन। अेननमें समझे नहीं तासे करिये
सैन, सैनन में समझें नहीं तासे करिये
वैन। वैनन मे समझे नहीं तासे लेन न
दैन॥

(१६) ज्ञानी से ज्ञानी मिले, करे ज्ञान की बात
मूर्ख से मूर्ख मिले, क्या मुकी क्या थाप

(१७) सबसे चढ़ता प्रेम है, प्रेम उतरतां नेम
जहां घर प्रेम न नेम है, तहां घर कुश
न खेम॥

(१८) आता ही आदर करे. जातां दे जीकार।
मिलियां हंस कर बोलवो, ए उत्तम घर
आचार ॥

(१९) धर्म धर्म सब कोई कहे, मरम न जाणे कोय।
जात न जाणे जीव की, धर्म किसी विध
होय ॥

(२०) नां काहू से दोस्ती, नां काहू से वैर। संत
खड़े बाजार में, सब की चाहत खैर ॥

(२१) बोली बोल अमोल है, बोल सके तो बोल।
हीये तराजू तोल के, पीछे बाहिर खोल ॥

(२२) सरवर तरवर संत जन, चौथो बरसे मेह।
पर ऊपगार के कारणे, च्यारुं धारी देह ॥

(२३) संतोषी सदा सुखी, दुखी तृष्णावान।
भावे तो गीता पढ़ो, भावे पढ़ो पुरान ॥

(२४) क्रोधी से क्रोधी मिले, काठा कर्म बंधाय।
क्रोधी से क्षमा करे तो, वैर विघन टल जाय ॥

(२५) सब जीव जीवणो वंछे, मरणो वंछो न कोय।
जीवां ने हणतां थका, मुक्त न पहुंतो कोय ॥

(२६) धर्म धन ज्यां संचीया, जाकी होड़ न होय। क्या राजा क्या वादशाह, तुले न लागे कोय ॥

(२७) कनक तज्या कामन तज्या, तज्या सिहांसन राज । एकज पृकर्ति ना तजी, जिनसे भया अकाज ॥

(२८) अकल अमोलख गुण रत्न, अकलां बुझे राज । एक अकल की नकल से, सुधरे सगला काज ॥

(२९) दुष्ट न छोडे दुष्टता, सज्जन तजे न हेत । काजल तजे न श्यामता, मुक्ता तजे न श्वेत ॥

(३०) भली आपसुं नहीं वणे, बुरी किंया मत जाय। अमृत भोजन छोडने. जहर काहेकूं खाय ॥

(३१) भुरकी भगवंत नांमरी, होल कर्मां ने लागे । अंतस रो वैराग हुवे तो. ऊभो ही घर त्यागे ॥

(३२) रतन जडत री कोटड़ी, मांही पन्नालाल। सत गुरू ऐसा भेटिये, छिन मे कर दे निहाल ॥

(३३) बालपणे मे जोग्या बास, गंगा ऊपर किया निवास। वुढ़ापे भोगारी आस, तो कात्यो पींज्यो भयो कपास ॥

(३४) मिठा बोल्या गुण घणा, सुख ऊपजे कछु और। वशीकरण ए मंत्र है, तजो बोल कठोर ॥

(३५) गुणी जन को वन्दणा, ओगुण देख मध्यस्थ। दुखी देख करुणा करे, मित्र भाव समस्त ॥

(३६) साध सदाही वांदिये, पो ऊगंते सूर। ज्यां घर लच्छमी संपजे, दलिद्र जावे दूर ॥

(३७) कुल मरजादा छोडे माजना, पिवे चिलम ने होका। धम ध्यान री चटणी कर गया आला गिणे न सुका ॥

(३८) होके में हिंसा घणी, हे पाप रो मूल।

जे सुख चावो जीव को, तो होको करजो दूर ॥

(३९) रात गमाई सोय कर, दिवस गमायो खाय। हीरे जिसो मनुष्य जमारो, कोडी सटे जाय ॥

(४०) दया तो दिलमें घणी, मीठा जारा वैण। उंचा वाने जाणजो, नीचा राखे नैण ॥

(४१) दया तो दिल में नही, कड़वा ज्यांरा वैण। नीचा वाने जाणजो, ऊँचा राखै नैण ॥

(४२) अकल अमोलप गुण रत्न, अकल पूछे मुनिराज। एक अकल री नकल सुं, सब ही सुधरे काज ॥

(४३) कलियुग आयो कबीर जी. भली बातको चेरो। मन गमताई बोलणो, खुसामदी को पेरो ॥

(४४) नागण के मुख जहर है, स्त्री के सब अंग। तिण कारण इस नार का, कबहू न करीये संग ॥

(४५) अहि विष काटत चढे, या देखत ही चढ जाय। ज्ञान ध्यान पुण्य प्राणकूं, जडा मूल से खाय॥

(४६) आंब नमे अंबली नमे, नमेस डाडम दाख। इरंड विचारा क्या नमे, ऊसकी ओछी जात॥

(४७) क्षमा वडेन को होत है, ओछे को उत्पात। क्या कृष्ण का घट गया, भद्गु मारी लात॥

(४८) जैसी नजर हराम पै, वैसी हर पै होय। चला जाय वैकुंठ में, पला न पकडे कोय॥

(४९) पपे सूं परचो घणो, हवे रहो हजुर। लला लिव लागी रही, ददा दिल से दूर॥

(५०) पंडित वो जो ना आणे गर्व ज्ञानी वो जो जाणे सर्व। तपस्वी वो जो ना धरे क्रोध, कर्म आठ जोते वो जोध॥

(५१) ऊतम वो जो वोले न्याय, धर्म वो जो मन मे भाय॥ मेलो वो जो निन्दा करे, पापी वो जो हिंसा आचरे॥

पाय। सतगुरु दाता मोत्तका, मॉग दिया बताय॥

६६। सुतो सुपन जंजाल में, पाम्यो जाणे राज। जब जाग्यो तब एकलो, राज न सीझे काज॥

६७। तिम ए कुटंम्ब सहू मल्यु, खोटी माया जाल। आयू पहोंचे आपणे, खिण थाये विसराल॥

६८। आय पहोती आतमा, कोई नहीं राखण हार। इंद्र चंद्र जिनवर वली, गया सभी निरधार॥

६९। जिसुं कीजे तिसुं पाइये, करे तैसा फल जोय। सुख दु:ख आप कमाइये, दोप न दोजे कोय॥

७०। दोप दीजे निज कर्मने, जिण नहीं कीनो धर्म। धर्म विना सुख नहीं मीले, ए जिन शासन मर्म॥

७१। धन जोवन नर रुपनो, गर्व करे तूं

श्रीजिनेन्द्राय नमः

# अथ श्रीतेतीस बोलका थोकड़ा.



सूत्र श्रीउत्तराध्ययन समवायांग तथा दशाश्रुतस्कंध वगेरहमे तेतीस बोलका थोकडा चले सो कहते है.

( विस्तार अन्य जगहका है )

पहले बोले—एक प्रकारका असंयम—सर्व आस्रवसे निवृत्त नहीं होना

दूसरे बोले—दो प्रकारका बन्धन—राग बन्धन और द्वेष बन्धन.

तीसरे बोले—१ तीन प्रकारका दण्ड—१ मनदण्ड, २ वचनदण्ड, ३ कायदण्ड.

२ तीन प्रकारकी गुप्ति—१ मनगुप्ति, २ वचनगुप्ति, ३ कायगुप्ति.

३ तीन प्रकारका शल्य—१ माया शल्य, २ नियाण (निदान) शल्य, ३ मिथ्या दर्शन शल्य.

४ तीन प्रकारका गर्व—१ ऋद्धिगर्व, २ रसगर्व, ३ सातागर्व

५ तीन प्रकारकी विराधना–१ ज्ञानकी विराधन
२ दर्शनकी विराधना, ३ चारित्रकी विराधन

चोथे बोले–चार कषाय–१ क्रोध कषाय, २ मान कषा
३ माया कषाय, ४ लोभ कषाय.

चार संज्ञा–१ आहार संज्ञा, २ भय संज्ञा, ३
थुन संज्ञा, ४ परिग्रह संज्ञा.

चार कथा–१ राज्यकथा, २ देशकथा, ३
कथा, ४ भातकथा ( इन चा
सम्बन्धी कथा ).

चार ध्यान–१ आर्तध्यान, २ रौद्रध्यान, ३ ध
ध्यान, ४ शुक्लध्यान तथा १ पदस
२ पिण्डस्थ, ३ रूपस्थ और ४
पातीत ध्यान.

पांचमें बोले–पांच क्रिया–१ कायिका, २ अधिकरणिका,
प्रद्वेपिका, ४ पारितापनिका, ५ प्राणातिपातिका.

पांच कामगुण–शब्द, रूप, गन्ध, रस, स्पर्श.

पाच महाव्रत–१सर्वथा प्राणातिपातसे निवृत्ति, २
र्वथा मृषावादसे निवृत्ति, ३ सर्वथा अदत्तादान
निवृत्ति, ४ सर्वथा मैथुनसे निवृत्ति, ५ सर्व
परिग्रहसे निवृत्ति ( सर्वथा त्रिकरण त्रिजोगसे )

पांच समिति–१ इर्यासमिति, २ भाषासमिति, ३ एषणासमिति, ४ आदान भंडमत्त निक्षेपना समिति, ५ उच्चार प्रस्रवण खेल जल श्लेष्म परिस्थापनिका समिति ( इन कामोंमें शुद्ध उपयोग ).

पांच प्रमाद–१ मद, २ विषय, ३ कषाय, ४ निद्रा, ५ विकथा.

छठे बोले–छ काय–१ पृथ्वीकाय, २ अप्काय, ३ तेजस्काय, ४ वायुकाय, ५ वनस्पतिकाय, ६ त्रसकाय.

छ लेश्या–१ कृष्ण लेश्या, २ नील लेश्या, ३ कापोत लेश्या, ४ तेजो लेश्या, ५ पद्म लेश्या, ६ शुक्ल लेश्या.

सातमें बोले–सात भय–१ इहलोक भय–मनुष्यसे मनुष्यको भय
२ परलोक भय–मनुष्यको देवता या तिर्यंचसे भय
३ आदान भय–धन दोलतके नष्ट होनेका भय.
४ अकस्मात् भय–कहींसे अनगारी आपत्ति आ जावे-अचानक दुःख आ जावे ऐसा भय
५ आजीविका भय–भावप्यमें खानेपीनेको मीलेगा या नही सुखसे गुजर होनेमें बाधा न आ जावे ऐसा भय
६ अपयश भय–किसी तरह इज्जतमें हरकत पहुचे या यश कीर्ति जैसी है वैसी कैसे बनी रहेगी ऐसा भय.

७ मरण भय–मोतका डर–कब मरुंगा यह निश्चित नही होनेसे हर समय मरणकी शंका रखना.

आठमें बोले–आठ मद–१ जातिमद, २, कुलमद, ३ बलमद, ४ रूपमद, ५ तपमद, ६ लाभमद, ७ सूत्रमद, ८ ऐश्वर्यमद ( अहंकार )

नवमें बोले–ब्रह्मचर्यकी नव गुप्ति–रक्षा–वाडें (१) ब्रह्मचारी पुरुष ऐसे स्थानमें न रहे जहां स्त्री, पशु, नपुंसक रहते है वा वारंवार आते जाते हो. और रहे तो चूहे और बिल्लीका दृष्टान्त—जिस जगह बिल्ली रहती हो उस जगह चूहे, चाहे जितनी सावधानीसे रहे, तोभी उनके मारे जानेका संभव है, तैसे ही ब्रह्मचारी पुरुष, स्त्री वगेरह सहित स्थान भोगवे तो उनके ब्रह्मचर्यके खण्डित होनेका संभव है. (२) ब्रह्मचारी पुरुष स्त्री सम्बन्धी काम राग बढानेवाली कथा वार्ता करे नही और करे तो निम्बु और रसना (जीभ) का दृष्टान्त जैसे निम्बुरसका जानकार जब निम्बुका नाम लेता है कि उसके मुहमें पानी छुटने लगता है–आ जाता है तैसे ही ब्रह्मचारी पुरुष स्त्री सम्बन्धी वार्ता करे तो शीलरत्नके भग होनेकी संभावना रहती है. (३) स्त्री जिस स्थानपर कुच्छ देर वैठी होवे उस स्थानपर ब्रह्मचारीको कुच्छ समयतक वैठना नहीं तथा स्त्रीके

साथ भी बैठना नही और बैठे तो कोरा और कणकका दृष्टान्त, जैसे कोरेका फल कणक (भिजा हुवा आटा) के पास रखाजावे तो वह कणक ज्याटे २ गीला होता जाता है और उसका रसकस घटता जाता है तैसे ही ब्रह्मचारी पुरुषका स्त्रीके आसनपर बैठनेसे ब्रह्मचर्य नष्ट हो जाता है. (४) ब्रह्मचारी पुरुष स्त्रीके अंगोपाग रूप लावण्य निरखे नही–वारवार नजर भरके देखे नही. देखे तो कची आख और सूर्यका दृष्टान्त, जैसा जन्मता बालक सूर्यको देखे तो अन्धा होजाता है या उसका दृष्टि विषय घट जाता है. तैसे ही ब्रह्मचारी पुरुष स्त्रीके अगउपांग निरखे तो ब्रह्मचर्यका नाश होनेका सभव है, (५) ब्रह्मचारी पुरुष, स्त्रीके रुदन, गीत, हास्य, आक्रद, कुजित इत्यादि शब्द सुनाई पडे वैसी भीत या टट्टीके आडमें वास करे नही ( पासके मकानमेंसे भी इनका ध्वनि कानोंमें आताहो वहा न रहे ) और रहे तो मेघ और मोरका दृष्टान्त, मेघके–बादलके गर्जनेपर मोर ( मयूर ) अवश्य बोलता है–कोकाट करता है तैसेही स्त्रीके हास्यादिके शब्द सुननेपर काम राग बढता और ब्रह्मचर्य खण्डित होनेका सभव रहता है. (६) ब्रह्मचारी पुरुष पूर्वकालके स्त्रीके साथ भोगेहुवे भोगोंको याद न करे और करे तो जिनरक्ख और रयणादेवी

दृष्टान्त, जैसे जिनरक्ख रयणादेवीके साथके काम-
भोग याद करके ललचा गया और प्राण खोये तैसे
ब्रह्मचारी पुरुष पूर्वके कामभोगका वारंवार स्मरण
करे तो शीलरत्न गुमा देता है (७) ब्रह्मचारी पुरुष
हमेशा सरस–स्वादिष्ट आहार करे नही और करे तो
सन्निपातके रोगीको दुध मिश्रीका दृष्टान्त· अर्थात्
जिसको सन्निपात–शीत हो गया है उसे दुध मिश्री
पीलाई जावे तो वह मर जाता है तैसेही हमेशां सरस
पुष्ट आहार करनेवाला ब्रह्मचारी अपना ब्रह्मचर्य
खो बैठता है. (८) ब्रह्मचारी पुरुष लुक्खा निरस
आहारभी दावरके करे नही, अधिक करेतो सेरकी
हांडीमें सवासेरका दृष्टान्त–अर्थात् जिस गारेकी
( कच्ची मिट्टीकी ) हांडीमें सेर धान्य पकता है उसमें
सवासेर रांधाजावेतो हांडीका नुकशान होता है–फट
जाती है, तैसे ब्रह्मचारी अधिक भोजन करेतो ब्रह्मचर्य
गुमा देता है–नष्ट कर देता है (९) ब्रह्मचारी पुरुषको
स्नान शृंगार करना नही–शरीरका मण्डन विभूषा
करना नही और करेतो रांकके हाथमें रत्नका दृष्टान्त
जिस प्रकार रांक पुरुषमें रत्न रखनेकी योग्यता न
होनेसे उसे बाजारमें हाथोंमें उछालता चलता है
देखनेवालेका मन चल जाता है और रत्न खोसलीया
जाता है. वह मूर्ख उसे पेटीमें बन्द नही रखता है

तैसेही ब्रह्मचारी पुरुष न्हावे धोवे, शणगार करेतो उनमेंभी शील रत्नको रक्खनेकी अयोग्यता है स्त्री वगेरेका मन शील रत्नको लुटानेका होजाताहै और ब्रह्मचर्य नष्ट होजाता है

मैं बोले–दश प्रकारका यति धर्म–(१) खन्ति–अपराधी पर वैरभाव नहीं रखना, क्षमा धारना (२) मुत्ति–लोभ रहित बनना। (३) अज्जवे–सरलता–निष्कपटता। (४) मद्दवे–मार्दव, नम्रता, अहंकारका त्याग (५) लाघवे–भण्डोपगरणाकी उपाधि थोडी होना। (६) सच्चे–सच्चाईसे, प्रामाणिकतासे बोलना व आचरण करना। (७) सयमे–शरीर, मन और इन्द्रियोंको काबुमें रखना, वश करके नियममें रखना (८) तवे –आत्मशक्ति वढे, इच्छाशक्ति वढे, मनोवल दृढ होवे उस विधिसे उपवास वगेरा तप करना (९) चियाए –ममताका त्याग करना। (१०) वम्भचेरवासे– शुद्ध आचार पाले, मैथुनसे सपूर्ण निवृत्ति करे– पराङ्मुख रहे।

दश प्रकारकी समाचारी–(१) आवस्सिया–उपाश्रय (स्थानक) वाहर जानेका होवे तब वडे मुनिसे अर्ज करे कि मुझे वाहर जाना जरूरी है। (२) निसीहिया–उपाश्रयमें पीछा लौटते वख्त गुर्वादिसे कहे मैं

कामसे निवृत्त होकर आ गयाहूं (३) आपुच्छणा-खुदके काम होवेतो गुरुसे पुच्छे. (४) पडिपुच्छणा-अन्य मुनियोंके काम होवेतो गुरुसे वारवार पुच्छे. (५) छन्दणा-अपनी लाइ हुई वस्तु वडोंको थामे देनेको कहे (६) इच्छाकार-गुरुसे अर्ज करे कि अगर आपकी इच्छा होवे तो मुझे सूत्रार्थ-ज्ञानदान दीजिये (७) मिच्छाकार-पापकर्मको गुरुके सामने मिथ्या दुष्कृत कहे. (८) तहकार-गुरुके वचनको प्रमाण करे-स्वीकार करे अथवा आप जैसा कहते हो वैसाही है ऐसा कहे. (९) अब्भुट्ठाण-गुरु तथा वडे मुनिवर आवे तब सात आठ कदम-पग सामा जावे और पिछा लोटे तब उतना ही पहुचाने जावे.(१०) उवसपया-गुरुजनोंसे सूत्रार्थ लक्ष्मी पानेके वास्ते हमेशां सावधान रहे और गुरुके पासमें रहे.

इग्यारमे वोले-श्रावककी इग्यारा प्रतिमा-(१) दर्शन प्रतिमा-एक मासकी शुद्ध अतिचार रहित समकित धर्म पाले. (२) व्रत प्रतिमा-दोमासकी-नाना प्रकारके व्रतनियम अतिचार रहित पाले (३) सामायिक प्रतिमा-तीन मासकी अतिचार रहित हमेशां सामायिक करे. (४) पोषधप्रतिमा-चार मासकी-अष्टमी, चतुर्दशी, पूर्णिमा वगेरेका पोषध, अतिचार रहित करे (५) कायोत्सर्ग

प्रतिमा-पांच मासकी-हमेशा रात्रिके अन्दर कायोत्सर्ग करे और पांच वातोंका पालन करे "१ स्नान न करे, २ रात्रि भोजन त्यागे, ३ धोतीकी लाग खुली रक्खे, ४ दिनको ब्रह्मचर्य पाले, ५ रात्रिको ब्रह्मचर्यका परिमाण करे" ६ ब्रह्मचर्य प्रतिमा-छ मासकी-निरतिचार पूर्ण ब्रह्मचर्य पाले (७) सचित्त प्रतिमा-जघन्य (कमतीसे कमती) एक दिनकी और उत्कृष्ट (ज्यादे से ज्यादा) सात मासकी-सचित्त वस्तु नही भोगे (८) आरंभ प्रतिमा-जघन्य एक दिनकी उत्कृष्ट आठ मासकी-आप खुद आरभ करे नही (९) प्रेष्य प्रतिमा-जघन्य एक दिनकी उत्कृष्ट नव मासकी-दूसरेसे भी आरभ करावे नही (१०) उद्दिष्टवय प्रतिमा-जघन्य एक दिनकी उत्कृष्ट दश मासकी-इनके वास्त आरंभ करके कोई वस्तु देवे तो लेवे नही. खुरमुण्डन करावे-शिखा रक्खे कोई उनसे कुच्छ बात एक वरत पुच्छे या वारवार पुच्छे, तव जानते होवे तवतो हा कहे और नहीं जानते होवे तो ना कहे (११) श्रमण भूत प्रतिमा-उत्कृष्ट इग्यारा मासकी खुरमुण्डन करे या लोच करे साधु जितना ही उपकरण पात्र रजोहरण रक्खे, स्वज्ञातिकी गौचरी करे और कहे कि मैं श्रावक हूं साधु माफक उपदेश देवे. सर्व प्रतिमामें साढे पाच वर्ष लगे.

में बोले–भिक्षुकी वारह प्रतिमा नीचे लिखी हुई तेरह कलमें हरएक प्रतिमाधारी पाले. (१) पहेली प्रतिमा एक मासकी–जिसमें–

(१) शरीरपर ममता रक्खे नही शरीरकी शुश्रुपा करे नही–देव मनुष्य तिर्यंच सम्बन्धी उपसर्ग सम परिणामसे सहन करे

(२) एक दाति आहार और एक दाति पाणी–प्रासुक तथा ऐपणिक लेवे (दाति=धार=एक साथ, धार खण्डित हुवे विना जितना पात्रेमें पडे इतनेको दाति कहते है )

(३) प्रतिमाधारी साधु गौचरीके वास्ते दिनके तीन विभाग करे और तीन भागमेंसे चाहे जिस एक विभागमें गौचरी करे

(४) प्रतिमाधारी साधु छ प्रकारसे गौचरी करे (१) पेटीके आकारे (२) अर्ध पेटीके आकारे (३) बैलके मूत्रके आकारे (४) पतग उडे उस तरहँ (५) शंखावर्तन (६) जावता करे तो आवतां नही करे और आवतां करे तो जावतां नही करे

(५) गामके लोगोंको माछुम पड जावे कि यह प्रतिमाधारी मुनि है तो वहा एक रातही रहे और ऐसा माछुम नही पडे तो दो रात्रि रहे उपरान्त जितनी रात रहे उतना प्रायश्चितका भागी बने

(६) प्रतिमाधारी साधु चार कारणसे बोलते है १ याचना करनेको, २ मार्ग पुच्छनेको, ३ आज्ञा पानेको, ४ प्रश्नके उत्तर देनेको

(७) प्रतिमाधारी साधु तीन स्थानमें निवास करे-१ बागबगीचा, २ श्मशान-छत्री, ३ वृक्षका तला इनकी याचना करे

(८) प्रतिमाधारी साधुको तीन प्रकारकी शय्या—१ पृथ्वी, २ शिला, ३ काष्ट.

(९) प्रतिमाधारी साधु जिस स्थानमें है वहा स्त्री प्रमुख आवे तो भयके मारे वाहर निकले नही कोई जबरन्‌ हाथ पकड कर काढे तो ईर्यासमिति सहित बाहर हो जावे तथा वहा आग लगे तोभी भयसे बाहर आवे नही कोई बाहर काढे तो ईर्यासमिति पूर्वक बाहर निकल जावे.

(९) प्रतिमाधारी साधुके पगमें कांटा लग जावे और आखमें कांटा (धुल तृण प्रमुख) पड जावे तो आप उसे अपने हाथोंसे काढे नही

(१०) प्रतिमाधारी साधु सूर्योदयसे सूर्यके अस्त होने तक विहार करे बादमें एक पग भी चले नही.

(११) प्रतिमाधारी साधुको सचित्त पृथ्वीपर बैठना सोना कल्पे नही तथा सचित्त रज लगे हुवे पेरोसे (पगसे) गृहस्थके यहा गौचरी जाना कल्पे नही

(१२) प्रतिमाधारी साधु प्रासुक जलसे भी हाथ पग मुह प्रमुख धोवे नही. अशुचीका लेप दूर करनेको धोना कलपता है

(१३) प्रतिमाधारी साधुके मार्गमें हाथी घोडा अथवा जंगली जानवर सामने आये होवे तो भी मुनि भयसे रास्ता छोडे नही–जानवरकी दया खातर अलग हो जाते है तथा रास्ते चलते तडकेसे छायामें और छांयासे तडकेमें आवे नही शीत उष्णताको सम परिणामसे सहन करे.

(२) दूसरी प्रतिमा एक मासकी जिसमें दो दाति अन्न और दो दाति पानीका लेना कल्पता है.

(३) तीसरी प्रतिमा एक मासकी जिसमें तीन दाति अन्न और तीन दाति पानी लेना कल्पे इस तरह चौथी, पांचमी, छट्ठी, सातमी प्रतिमा भी एक२ मासकी उनमें चार दाति–पांच दाति–छ दाति–सात दाति आहार पानी लेना कल्पे.

(८) आठमी प्रतिमा सात दिनकी–चौविहार एकान्तर तप करे–ग्रामके बाहर रहे–तीन आसन करे–चित्ता सुवे, करवट (एक बाजुपर) सुवे, पलांठी (पालखी) लगाकर सुवे परिसहसे डरे नही

(९) नवमी प्रतिमा सात दिनकी उपर प्रमाणे.

इतना विशेष कि तीन आसनमेंका एक आसन करे-दण्ड आसन, लकुट आसन, उत्कट आसन

(१०) दशमी प्रतिमा सात दिनकी उपर प्रमाणे. इतना विशेष कि तीनमेंसे एक आसन करे-गोदुह आसन, वीरासन, अम्बकुब्ज आसन

(११) इग्यारमी प्रतिमा एक दिनकी-चौविहार बेला करे, गाम बाहर पग संकोच कर-हाथ पसार कर कायोत्सर्ग करे

(१२) बारमी प्रतिमा एक दिनकी-चौविहार तेला करे, गाम बाहर शरीर त्यागके-नेत्र खुले रखख कर-पग सकोच. हाथ पसार-अमूक वस्तुपर दृष्टि लगा कर ध्यान करे-देव मनुष्य तिर्यंच सम्बन्धी उपसर्ग सहे. इस प्रतिमाके आराधनसे अवधि-मनःपर्यय-केवलज्ञान इन तीनमेंका एक ज्ञान होता है और आसनसे चलजावे तो पागल बन जावे, दीर्घ कालका रोग पावे-केवली प्ररूपित धर्मसे भ्रष्ट बने.

इन कुल बारह प्रतिमाओंका काल आठ मासका है.

में बोले-तेरह क्रिया स्थान (१) अर्थ दण्ड-खुदके लिये हिंसादि करे (२) अनर्थ दण्ड-निरर्थक वा कुत्सित

अर्थके वास्ते हिंसादि करे (३) हिंसा दण्ड—उसने मुझे माराथा—मारताहै वा मारेगा इस भावसे उसे मारना, (४) अकस्मात् दण्ड—मारना किसे था और बिचमें मर-जावे दूसरा (५) दृष्टि विपर्यास दृष्टि—दुश्मन जानकर मित्रको मारडालना (६) मृषावाद दण्ड—असत्य भाषण करना (७) अदत्तादान दण्ड चोरी करना (८) अ-ध्यत्थ दण्ड—मनमें दुष्ट कल्पना करना (९) मानदण्ड—गर्व करना (१०) मित्र दण्ड—मातापिता मित्र वर्गको अल्प अपराध परभी भारी दण्ड देना (११) माया दण्ड—कपट करना (१२) लोभ दण्ड—लोभ करना (१३) इर्यापथिक दण्ड—रास्ते चालतां जीव हिंसा होवे.

चौदवें बोले—जीवके चौवदा भेद (१) सूक्ष्म एकेन्द्रिय अप-र्याप्त (२) सूक्ष्म एकेन्द्रिय पर्याप्त (३) बादर एकेन्द्रिय अपर्याप्त (४) बादर एकेन्द्रिय पर्याप्त (५) बेइन्द्रिय अपर्याप्त (६) बेइन्द्रिय पर्याप्त (७) त्रिइन्द्रिय अपर्याप्त (८) त्रिइन्द्रिय पर्याप्त (९) चतुरिन्द्रिय अपर्याप्त (१०) चतुरिन्द्रिय पर्याप्त (११) असञ्ज्ञी पचेन्द्रिय अपर्याप्त (१२) असञ्ज्ञी पचेन्द्रिय पर्याप्त (१३) सञ्ज्ञी पचेन्द्रिय अपर्याप्त (१४) सञ्ज्ञी पचेन्द्रिय पर्याप्त

पन्दरमें बोले—पन्दरा परमाधर्मीदेव (१) आम्र (२) आम्ररस (३) शाम (४) सबल (५) रुद्र (६) वैरुद्र (७) काल

(८) महाकाल (९) असिपत्र (१०) धनुष (११) कुंभ (१२) वालुक (१३) वैतरणी (१४) खरस्वर (१५) महाघोष

सोलहमें बोले–सूत्रकृतांगके मथम श्रुत स्कन्धके सोलह अध्ययन–नाम (१) स्वसमय परसमय (२) वैदादिक (३) उपसर्ग प्रज्ञा (४) स्त्री प्रज्ञा (५) नरक विभक्ति (६) वीर स्तुति (७) कुशील परिभाषा (८) वीर्याध्ययन (९) धर्मध्यान (१०) समाधि (११) मोक्षमार्ग (१२) समवसरण (१३) अथातथ्य (१४) ग्रंथी (१५) यमतिथि (१६) गाथा.

सत्तरहमें बोले–सत्तरह मकारका सयम (१) पृथ्वीकाय संयम (२) अप्काय सयम (३) तेजस्काय संयम (४) वायु काय सयम (५) वनस्पतिकाय संयम (६) बेइन्द्रिय सयम (७) तेइन्द्रिय सयम (८) चउरिन्द्रिय सयम (९) पचेन्द्रिय संयम (१०) अजीवकाय संयम (११) प्रेक्षा सयम (१२) उत्प्रेक्षा सयम (१३) अपहृत्य (पठाना) सयम (१४) प्रमार्जना संयम (१५) मनःसंयम (१६) वचन संयम (१७) शरीर सयम.

अठारहमें बोले–अठारह मकारका ब्रह्मचर्य (१)मनकरके–वचन करके–काया करके औदारिक शरीर सम्बन्धी भोग सेवे नही, सेवावे नही और जो सेवन करते है उन्हे

अनुमोदे (प्रशंसे) नही (३×३=९ हुवे) तैसेही नव
भेद वैक्रिय शरीर सम्बन्धी त्रिकरण त्रिजोगके है

उन्नीसमें बोले-उन्नीस (१९) ज्ञाता सूत्रके अध्ययन है (१)
उत्क्षिप्त मेघकुमारका (२) धन्नासार्थवाह और विजय
चोरका (३) मोरके अण्डोंका (४) काचवा (कूर्म)क
(५) शैलक राजर्षिका (६) तुंबडेका (७) धन्नासार्थ
वाह और चार वहूओका (८) मल्लीभगवतीका (९
जिनपाल और जिनरक्षितका (१०) चन्द्रकी कला
(११) दावानलका (१२) जिनशत्रु राजा और सुबुद्धि
प्रधानका (१३) नन्दमणिकारका (१४) तेतली पु
प्रधान और सुनारकी पुत्री पोटिल्लाका (१५) नंद
फलका (१६) अमरकाका (१७) समुद्र अश्वका (१८
सुसीमादारिकाका (१९) पुंडरीक कुंडरीकका

बीसमे बोले-बीस, असमाधिके स्थानक (१) उतावलमे चा
(२) पुंज्या विना चाले (३) अयोग्य रीतिसे पुंजे (४
पाट पाटला ज्यादा रक्खे (५) बडोंके- गुरुजनोंके सा
बोले (६) वृद्ध-स्थविर-गुरुका उपघात करे (
प्रायः करे) (७) साता-रस-विभूपानिमित्त एकेन्द्रि
जीव हणे (८) पलपलमे क्रोध करे (९) हमेशा क्रोध
जलता रहे (१०) दूसरेके अवगुण खोले-चुगली
निंदा करे (११) निश्चयकारी भाषा बोले (१२) न

क्लेश खड़ा करे (१३) उपशमे (मीटे) हुवे क्लेशको पीछा चेताने (१४) अकाले स्वाध्याय करे (१५) सचित्त पृथ्वीसे भरे हुवे हाथोंसे गोचरी करे (१६) एक पहर रात्रि वीतने परभी जोररसे बोले (१७) गच्छमें भेद पाडे (१८) क्लेश फैलाकर गच्छमे परस्पर दुःख उपजावे (१९) दिन उगनेसे अस्त होने तक हरदम आहार लिया ही करे (२०) अनेपणिक अप्रासुक आहार लेवे

इक्कीसमें बोले—इक्कीस प्रकारके सबल (भारी) दोप (१) हस्तकर्म करे (२) मैथुन सेवे (३) रात्रिभोजन करे (४) आधाकर्मी भोगवे (५) राजपिण्ड भोगवे (६) पाच बोल सेवे—खरीद कियाहुवा, उधार लियाहुवा जबरन् खोसा (लिया) हुवा, खास मालिककी रजा बिना लियाहुवा, स्थानपर सामा लायाहुवा, आहार वगैरह देवे और साधु उसे लेवे (साधुको देनेवास्तेही खरीदा होवे, स्वाभाविक तो सब खरीदाजाता है) (७) वारवार त्याग करे और भांगे (८) एक मासमें तीन वख्त कचा जलका स्पर्श करे—नदी उतरे (९) छःह महीनामें गण—सप्रदाय पलटे—पलटना नहीं चाहिये (१०) एक मासमें तीन वख्त माया—कपट करे (११) जिसके मकानमें रहेहो उसीके यहासे आहार करे—शय्यातर पिण्ड भोगवे (१२) इरादा पूर्वक हिंसा करे

(१३) इरादा पूर्वक झूठ बोले (१४) इरादा पूर्वक चोरी करे (१५) इरादा पूर्वक सचित्त पृथ्वीपर शयन आसन करे (१६) इरादा पूर्वक सचित्त मिश्र पृथ्वी पर शय्पा वगैरह करे (१७) सचित्त शिला तथा जिसमें छोटेर जन्तु रहे वैसे काष्ठ प्रमुख वस्तुपर अपना शयन आसन लगावे (१८) इरादा पूर्वक दश जातकी सचित्त वस्तु खावे-मूल, कद, स्कंध, त्वचा, शाखा, प्रवाला, पत्र, पुष्प, फल, बीज (१९) एक सालमें दश वखत सचित्त जलका स्पर्श करे-नदी उतरे (२०) एक सालमें दश माया-कपट सेवे (२१) सचित्त जलसे भिगे हुवे हाथसे आहारादि गृहस्थ देवे उसे इरादा पूर्वक लेकर भोगवे

बावीसमें बोले—बावीस प्रकारके परीषह (१) क्षुधा (२) तृषा (३) शीत (४) उष्ण (५) डांस, मच्छर (६) अचेल (वस्त्र रहित) (७) अरति (८) स्त्री (९) चलनेका (१०) स्थिर आसन लगाकर एक जगह बैठे रहनेका (११) शय्या-उपाश्रयका (१२) आक्रोश (१३) वध-प्राणनाश (१४) याचना (१५) अलाभ-मांगी हुई वस्तुका नही मिलना (१६) रोग (१७) तृणस्पर्श (१८) जलमैल-पसीना तथा मेल (१९) सत्कार पुरस्कार (२०) प्रज्ञा (२१) अज्ञान (२२) अदर्शन-श्रद्धा रहित बननेका.

तेवीसमें बोले-सूत्रकृतांगके २३ अध्ययन-प्रथम श्रुतस्कंधके १६ अध्ययन सोलहमें बोलवत्, दूसरे श्रुतस्कधके सात अध्ययन (१) पुण्डरीक कमल (२) क्रियास्थान (३) आहार प्रतिज्ञा (४) प्रत्याख्यान प्रज्ञा (५) अनगारश्रुत (६) आर्द्रकुमार (७) उदक (पेढाल पुत्र).

चौवीसमें बोले-चौवीस प्रकारके देवता, (१०) भवनपति, (८) व्यन्तर, (५) ज्योतिषी, (१) वैमानिक, कुल २४ हुवे.

पचीसमें बोले-पच महाव्रतकी पचीस भावना पहले महाव्रतकी पांच (१) इर्यासमितिभावना (२) मनःसमितिभावना (३) वचनसमितिभावना (४) ऐषणासमितिभावना (५) आदानभण्ड मात्र निक्षेपनासमितिभावना दूसरे महाव्रतकी पाचभावना (१) विना विचार किये बोलना नहीं (२) क्रोधसे बोलना नही (३) लोभसे बोलना नही (४) भयसे बोलना नही (५) हास्यसे बोलना नही. तीसरे महाव्रतकी पाच भावना (१) निर्दोष स्थानक मांगके लेना (२) तृण वगैरह मागके लेना (३) स्थानक वगैरह सुधारना नहीं (४) स्वधर्मीका अदत्त लेना नहीं और आहारका सविभाग करना (५) तपस्वी ग्लान आदिको वैयावच्च करना. चौथे महाव्रतकी पांच भावना (१) स्त्री, पशु, नपुसक सहित स्थानकमें ठहरना नहीं (२) स्त्रीके साथ वा स्त्री सम्बन्धी कथा

वार्तो करना नहीं (३) स्त्रीके अंगउपांग रागदृष्टिसे देखना नहीं (४) पहलेके कामभोग याद करना नहीं (५) सरस तथा वलवान आहार करना नही पांचमें महाव्रतकी पांच भावना-(१) भले शब्दपर राग, बुंरे शब्दपर द्वेष करना नहीं, तैसेही (२) रूपपर (३)गन्ध पर (४) रसपर और (५)स्पर्शपर रागद्वेष नही करना.

छवीसमें बोले-छवीस अध्ययन-दश दशाश्रुतस्कंधके, छ वृहत्कल्पके और दश व्यवहारसूत्रके ( इनमें साधुका विधिवाद है )

सत्तावीसमें बोले-सतावीस साधुके गुण-पांच महाव्रत, पांच इन्द्रियका निग्रह करना चार कषायका विजय करना (५+५+४=१४) (१५) भावसत्य (१६) करण-सत्य (१७) जोग सत्य (१८) क्षमा (१९) वैराग्य (२०) मनः समाधारणता (२१) वचन समाधारणता (२२) काय समाधारणता (२३) ज्ञान (२४) दर्शन (२५) चारित्र (२६) वेदना सहिष्णुता (२७) मरण सहिष्णुता

अठावीसमें बोले-अठावीस आचार कल्प (१) एक मासका प्रायश्चित (२) दुसरा एक मास और पांच दिनका (३) तीसरा एक मास और दश दिनका. इस तरह पांच२ दिन वढाते हुवे पांच महीने तक कहना इस

प्रकार पचीस उपघातिक है (२६) अनुघातिक आ-रोपण (२७) कृत्स्न-सपूर्ण (२८) अकृत्स्न-अपूर्ण.

गुनतीसमें बोले-२९ पाप सूत्र. (१) भूमिकम्पशास्त्र (२) उत्पातशास्त्र (३) स्वप्नशास्त्र (४) अतरीक्ष-आकाशशास्त्र (५) अगस्फुरणशास्त्र (६) स्वरशास्त्र (७) व्यंजन-तल-मसादि चिह्नशास्त्र (८) लक्षणशास्त्र. ये आठ सूत्र रूप, आठ वृत्तिरूप, आठ वार्तिकरूप, कुल चोवीस हुवे. (२५) विकथा अनुयोग (२६) विद्या अनुयोग (२७) मत्र अनुयोग (२८) योग अनुयोग (२९) अन्य तीर्थिक प्रवृत्त अनुयोग

तीसमें बोले-महामोहनीय कर्मबन्धनेके तीस स्थानक (१) त्रस जीवको जलमें डुबाकर मारेतो (२) त्रसजीवको श्वास रुधके मारेतो (३) त्रसजीवोंको वाडेमें वद करके मारेतो (४) तलवारादिसे ( शस्त्रसे ) मस्तकादि अगोपाग काटेतो (५) मस्तकऊपर गीला चमडा बान्ध कर मारेतो (६) ठग होकर गलेमें फासा डालकर मारे-विश्वासघात करे (७) कपट करके अपना अना-चार-दुष्ट आचार छिपावे-सूत्रार्थ छिपावेतो (८) आप कुकर्म करे और दूसरे निरपराधी मनुष्यपर आरोप लगावे तथा दूसरेकी यशकीर्ति घटानेको झूठा कलक लगावेतो (९) लोकोंमें प्रत्यक्ष दिखने

वास्ते-क्लेश बढानेके वास्ते सभाके बीचमें मिश्र भाषा बोलेतो (१०)राजाका भंडारी-राजाकी लक्ष्मी हरण करना चाहे-राजा राणीसे कुशील सेवन करना चाहे-राजाके प्रेमीजनोंके मनको पलटना चाहे तथा राजाको राज्याधिकारसे बाहर करना चाहेतो (११) विषयलम्पटी बनकर-परणाहुवा होकर भी कुवारा होनेका कहेतो (१२) ब्रह्मचारी नही होते हुवेभी ब्रह्मचारी कहलावेतो (१३) नौकर मालीककी लक्ष्मी लूटे तथा लुटावेतो (१४) जिस पुरुषने अपनेको धनवान् इज्जतवान् अधिकारी बनाया-उस उपकारीकी ईर्ष्या परिणामसे बुराई करे-हलका बनानेकी चेष्टा करे-उपकारका बदला अपकारसे देवेतो (१५) भरणपोषण करनेवाले राजादिको तथा ज्ञानदाता गुरुको हणेतो (१६) १ राजा २ नगरशेठ तथा ३ मुखीया-बहुल यशवाले इन तीन जनोंको हणेतो (१७) बहुतसे मनुष्योंका आधारभूत जो मनुष्य है उसे हणेतो (१८) संयम लेनेको तैयार हुवा है उसका दिल हटावेतो तथा सयम लिये हुएको धर्मसे भ्रष्ट करेतो (१९) तीर्थंकरके अवर्णवाद बोलेतो (२०) तीर्थंकर प्ररूपित न्याय मार्गका द्वेषी बनकर-(उसमार्गकी) निन्दा करे तथा उस मार्गसे मन दूर हटावे (२१) आचार्य उपाध्याय-

सूत्र विनयके शिखानेवाले पुरुषोंकी निन्दा करे—उप-
हास करेतो (२२) आचार्य उपाध्यायके मनको आ-
राधे नही तथा अहंकारभावसे भक्ति नही करेतो (२३)
अल्प शास्त्रज्ञानका जाणकार होते हुवेभी खुदकी तारीफ
करे तथा स्वाध्यायका वाद करेतो (२४) तपस्वी
नही होते हुवेभी तपस्वी कहलावेतो (२५) शक्ति
होते हुवेभी गुर्वादि तथा स्थविर—ग्लान मुनिका विनय
वैयावच्च करे नही और कहेकि उन्होंने मेरी वैयावच्च
नही की थी ऐसा अनुकम्पा रहित होवेतो (२६) चार
तीर्थमें भेद पडे एसी कथा—क्लेशकारी वार्ता करेतो
(२७) अपनी तारीफके वास्ते तथा दूसरेके साथ
मित्रता करनेका—अधर्मयोगवशीकरणादि प्रयोग करेतो
(२८) मनुष्य तथा देव सम्बन्धी भोग अतृप्तपनेसे—
अत्यन्त आशक्त परिणामसे सेवेतो (२९) महाऋद्धि-
वान्—महायशकेधणी देवता है उनके बलवीर्यका
अवगुण-अपवाद बोलेतो (३०) अज्ञानीजीव लोगोंसे
पूजाका गरजी—चारजातिके देवताको नही देखता है
तोभी कहेकि में उन्हें देखता हूँ.

इकतीसमें बोले—इकतीस गुण सिद्ध महाराजके—आठ कर्मकी
इकतीस प्रकृति नष्ट होनेसे ये गुण प्रगट होते है
वास्ते उन इकतीस प्रकृतिको बताते है. ज्ञानावरणीय

कर्मकी पाच-(१) मतिज्ञानावरणीय (२) श्रुतज्ञानावरणीय (३) अवधिज्ञानावरणीय (४) मनःपर्ययज्ञानावरणीय (५) केवलज्ञानावरणीय. दर्शनावरणीय कर्मकी नव-(१) निद्रा (२) प्रचला (३) निद्रानिद्रा (४) प्रचलाप्रचला (५) थीणद्धि-स्त्यानगृद्धि (६) चक्षुदर्शनावरणीय (७) अचक्षुदर्शनावरणीय (८) अवधिदर्शनावरणीय (९) केवलदर्शनावरणीय. वेदनीय कर्मकी दो प्रकृति-(१) सातावेदनीय (२) असातावेदनीय. मोहनीय कर्मकी दो प्रकृति-(१) दर्शनमोहनीय (२) चारित्रमोहनीय. आयुःकर्मकी चार प्रकृति-(१) नरक आयुष् (२) तिर्यग् आयुष् (३) मनुष्य आयुष् (४) देव आयुष्. नामकर्मकी दो प्रकृति-(१) शुभ नाम (२) अशुभ नाम. गोत्रकर्मकी दो प्रकृति (१) उच्च गोत्र (२) नीच गोत्र अन्तराय कर्मकी पाच प्रकृति-(१) दानान्तराय (२) लाभान्तन्तराय (३) भोगान्तराय (४) उपभोगान्तराय (५) वीर्यान्तराय.

…ीसमें बोले-बत्तीस प्रकारका योग संग्रह-(१) लगेहुवे पापोंका प्रायश्चित्त लेनेका संग्रह करना (२) दुसरेके लियेहुवे प्रायश्चित्तको और किसीको नही कहनेका संग्रह करना (३) विपत्ति आनेपर भी धर्ममें द्रढ रह-

नेका सग्रह करना (४) निरपेक्ष तप करनेका सग्रह करना (५) सूत्रार्थ ग्रहण करनेका सग्रह करना (६) शुश्रुषा टालनेका सग्रह करना (७) अज्ञात कुलकी गोचरी करनेका सग्रह करना (८) निर्लोभी होनेका सग्रह करना (९) बावीस परीषह सहनेका सग्रह करना (१०) साफ दिल-सरल रहनेका सग्रह करना सत्य, सयम रखनेका सग्रह करना (१२) सम्यक्त्व निर्मल रखनेका सग्रह करना (१३) समाधि सहित रहनेका सग्रह करना (१४) पच आचार पालनेका सग्रह करना (१५) विनय करनेका सग्रह करना (१६) धैर्य रखनेका सग्रह करना (१७) वैराग्य रखनेका सग्रह करना (१८) शरीरको स्थिर रखनेका सग्रह करना (१९) विधिपूर्वक अच्छे अनुष्ठानका संग्रह करना (२०) आस्रव रोकनेका सग्रह करना (२१) आत्माके दोष टालनेका सग्रह करना (२२) सब विषयोंसे विमुख रहनेका सग्रह करना (२३) प्रत्याख्यान (पच्चक्खाण) करनेका सग्रह करना (२४) द्रव्यसे उपाधि, भावसे गर्वादिके त्यागका सग्रह करना (२५) अप्रमादी बननेका सग्रह करना (२६) काले २ क्रिया करनेका सग्रह करना (२७) धर्म ध्यानका सग्रह करना (२८) सवर योगका

करना (२९) मरण, आतंक रोग उपजने पर मनको क्षुभित नही बनानेका संग्रह करना (३०) स्वजनादिको त्यागनेका संग्रह करना (३१) लिये हुवे प्रायश्चितको करनेका संग्रह करना (३२)आराधिक पण्डित मरण होवे वैसी आराधना करनेका संग्रह करना यानि अप्रशस्त जोगोंका निरुधन करना

तेतीसमें बोले–तेतीस प्रकारकी आसातना. (१) गुरु या वडोंके सामने शिष्य अविनयसे चालेतो (२) गुरु आदिके बराबर चालेतो (३) गुर्वादिके पीछेभी अविनयसे चालेतो (४–५–६) गुर्वादिके आगे, पीछे या बरावर अविनयसे उभा रहेतो (७–८–९) गुर्वादिके आगे पीछे या बरावर अविनयसे बैठेतो (१०) शिष्य बडे लोगोंके साथ बाहर–जगल फिरागत जावे और वहासे पहले शौचकर्मसे निवृत्त होकर आगे चला आवेतो (११) शिष्य गुरुके साथ बाहर गया हो और पीछा लोटनेपर इर्यापथिक पहले प्रतिक्रमेतो (१२) कोई पुरुष उपाश्रयमें आवे तब पहले बडे गुरु आदिको बोलना उचित है तथापि पहले शिष्य बोले और गुरु पीछे बोलेतो (१३) रात्रिके समय जब गुरु कहे–अहो आर्य! कौन निन्द्में है औरकौन जागते है? तब आप जागता होते हुवे भी उत्तर देवे नही तो

(१४) जो आहारादि लाया है उस बाबत पहले अन्य मुनिसे कहे और बादमें गुरुसे कहेतो (१५) आहारादि पहले अन्य मुनिको बतावे और बादमें गुरुको बतावेतो (१६) आहारादि पहले अन्य मुनिको आमन्त्रे-थामे और पीछे गुरुको थामेतो (१७) आहारादि गुरुजनोंको पूछे विनाही अन्य मुनियोंको जिनपर कि उसका प्रेमहै-थोडा२ देदेवेतो (१८) बडोंके साथ भोजन करते समय सरस-मनोज्ञ आहार झट२ करेतो (१९) गुर्वादिके पुकारने पर भी मौन रहेतो (२०) गुर्वादिके बुलानेपर अपने आसनपर बैठा२ कहे-मैं यहा हू परन्तु आसन छोड उनके पास जावे नही इस डरसे कि कहीं कुछ काम बतावेंगे (२१) गुरुके बुलाने पर जोरसे तथा अविनयसे कहे कि क्या कहते हो ? (२२) गुर्वादि कहे हे शिष्य ! यह काम (वैयावच्चादि) तेरे लाभकारी है इसे कर, तब पीछा कहे अगर लाभकारी है तो आपही क्यों नही करलेते हो (२३) शिष्य, बडोंके साथ कठोर-कर्कश भाषा वापरे (२४) शिष्य, गुरुजनके साथ वैसेही शब्द वापरे (काममें लावे) जैसे गुरुजन शिष्यके साथ काम लाते है (२५) गुरुजन व्याख्यान-धर्मोपदेश देते हो तव सभाके विचमें कहे कि आप जो कहते हो वैसा

बयान कहां है ? (२६) गुरुजनके व्याख्यानमें कहे कि आपतो भूलते हो. यह कहना सत्य नहीं है (२७) गुरुजनके व्याख्यानसे राजी न रहते नाराजी दिखावे (इस विचारसे कि इमसे ज्यादे अच्छातो मैं जानता हू ) (२८) गुरुजन व्याख्यान देतेहों तब सभामें भेद डालनेको-विसर्जन करने जैसा शब्द बोले-महाराज गौचरीका या अमुक कामका समय हो गया है (२९) गुरुजन व्याख्यान देते है तब श्रोताजनके मनको व्याख्यानसे नाराज करनेकी चेष्टा करे (३०) गुरुजनका व्याख्यान पुरा बन्द नही हुवा हो-समास पुरा हुवा न हो उससे पहलेही आप व्याख्यान शुरु कर देवे तो (३१) गुर्वादिकी शय्या-आसन वगैरहको पगसे ठोकरावे तो (३२) बडोंकी शय्यापर आप उभा रहे, वैठे, सुवे तो (३३) गुरुके शयन-आसनसे अपना शयन उचा करे वा बराबर भी करे और उसपर सुवे वैठे तो आसातना लागे.

इति शुभम्.



॥ श्रीवीतरागायनम ॥

# संक्षिप्त धर्मपरीक्षा.

सुशिष्य विनयपूर्वक गुरुमहाराजसे प्रश्न करता है और गुरुमहाराज योग्य उत्तर देते है.

---

शिष्य–हे भगवन् ! ससारमें जितने जीव हैं सबको धर्म शब्द अति प्रिय क्यों लगता है ?

गुरु–हे शिष्य ! इसमें आश्चर्य करनेका कोई कारण नही है तुझे आश्चर्य क्यों होता है ?

शिष्य–हे महाभाग ! मुझे आश्चर्य इस बातपर होता है कि सब जीव धर्मके यथार्थ स्वरूपको जानते नहीं, तोभी उन्हें अवश्य धर्म शब्द बहुतही प्रिय प्रतीत होता है

गुरु–हे चिरजीव ! धर्म जीवका निज स्वरूप है–धर्मही जीवका स्वभंडार है इस वास्ते धर्म शब्द सबका प्रिय बनताहै. दृष्टान्त समझिये कि जब नाग ( सर्प ) का मन्त्र बोला जाता है तब वह उसको सुनकर बहुत राजी होता है और इतना प्रसन्न चित्त होजाता है कि उसका छोडा ( वमन किया ) हुआ विप–जहर पीछा चूस लेता है और इसका कारण यह है कि उस नाग मन्त्रमें उसके कुलका वर्णन किया जाता है और वह नाग निजके कुल–वशका वर्णन सुनकर आनंदमें लीन बन जाता है,

इसी प्रकार धर्मभी-जीव मात्रका निज स्वभाव होनेसे जीव जबर धर्म शब्द सुनता है उसको वडा प्रिय लगताहै.

शिष्य-हे स्वामिन् ससारमें प्राय सब लोग ऐसा कहते है कि धर्म देहसे-शरीरसे निपजता है (पैदा होता है-वनसक्ता है) और आपने धर्मको जीवका स्वरूप निरूपण किया है-वताया है इस लिये इस विषयमें विशेष प्रकाश डालनेको अधिक विवेचन करनेको कृपा करे

गुरु-हे आयुष्मन ! चेतना जीवका लक्षण है. बस वही उसका धर्म है. चेतनामें अनंत गुण समाये है-रहते है उनमें तीन गुण मुख्य हे (१) सम्यग्ज्ञान (२)सम्यग्दर्शन (३) सम्यक्चारित्र और यह चेतना धर्म सदा जीवके पास रहता है निगोद (महा कनिष्ट) अवस्थामें भी चेतनाधर्म जीवसे निराला नही हुवा. वहां परभी चेतना हमेशा बनी रही इतना जरुर हुवाकि यह चेतनाधर्म कायम होते हुवेभी जीव इसे जान-पहिचान सका नही-भूल रहा. जैसोक-किसी वालककी वाल्यावस्थामे उसके मातापिताने वालकके गलेमें चिन्तामणिरत्न (चिन्ताको चूरनेवाला-सब मनोरथको पूरनेवाला रत्न) वान्ध दिया और वालकमें समझ आनेके पहीलेही वे मातापिता मरगये.लडका वडा तो हुवा परन्तु अशुभ कर्म प्रगट होनेसे वह निर्धनदारिद्री हो गया और उस जवान (वालक)को यह खबर

नहीं कि दरिद्रताका नाश करनेवाला चिन्तामणि उसीके पास है-उसीके गलेमें है. बादमें किसी सज्जन मनुष्यने उसको कहा कि हे भाई! तेरे पास चिन्तामणि है. दरिद्री क्यो बन रहा है? उस मणिको काममे लाव, तेरा सब दारिद्र्य क्षण मानमे नष्ट हो जावेगा परन्तु उस युवकको इस बात पर विश्वास नहीं आया-उस सज्जन पुरुषका कहना नहीं माना, कारण कि उसके पूर्व अशुभ कर्मोंका जोर था. अर्थात् अन्तराय कर्मका उदय बहुत बलवान था, उसे दुःख उठाना ( सहना ) बाकीथा, उससे बारबार चेताने परभी उस युवा (लडके) को श्रद्धा न आई और दरिद्री बना रहा, इसी प्रकार जिस जीवको बहुत ससारका उदय है-ससारमें परिभ्रमण करना बाकी है उसको सद्गुरु द्वारा अनेक वख्त समझाया जाने परभी, चेतनाधर्म पासही होते हुवेभी, विश्वास नही होता चेतनाधर्म जानता नहीं-मानता नहीं अर्थात् निज धर्मको भूल रहा है औरभी इसी बातको समझानेके वास्ते दूसरा दृष्टान्त दीया जाता है. जैसे-किसी मनुष्यके घरके भोयरेमें धन गडा हुवा है परन्तु घरके (वर्तमान) मालिकको इस बातका ज्ञान नहीं. किसी जानकार मनुष्यने उपकार बुद्धिसे, उस मालिकको कहाकि हे भाई! तेरे घरमें बहुत दौलत गडी हुई-जमाकी हुई है. इस मनुष्यके अन्तराय कर्म कमजोर था. दरिद्रावस्था मिटने वालीथी, इससे उस जानकार

सज्जनके वचनपर घैरके मालिकको विश्वास आगया और प्रयत्न द्वारा उस वेनाल—वेनाम द्रव्यको पाकर सुखी हुआ इसी तरह सर्वज्ञ भाषित चेतनाधर्म इस जीवके पासही है. सद्गुरुका सयोग मीलने पर—सद्गुरुके मुहसे यह वात सुनकर उस भव्य—लघुकर्मी जीवको विश्वास आ जाता है और प्रयत्न द्वारा निज चेतना धर्म प्राप्त करके परम सुखी हो जाता है.

शिष्य—हे भगवन्! जीवकी निज वस्तु उसके पासही है तोफिर कौनसी वस्तु प्राप्त करना बाकी रहा? अथवा उसे यह जीव कैसे भूल गया है वा खो वैठा है?

गुरु—हे भव्य! यह जीव अनादि कालसे रागद्वेष वश हो कर अपने चेतना धर्मको भूला हुवा है और वह चेतनाधर्मभी परवस्तु के निमित्तसे नहीजैसा हो रहा है जैसे कि एक द्रह—जलाशय पाणीसे पूर्ण भरा है उस जलमे तीन मुख्य गुण है—निर्मलता—मधुरता—शीतलता परन्तु जब वह जलाशय सेवालसे छा गया—ढक गया, तब वे गुण वैसे के वैसे न रहे. वे गुण लुप्तसे हो गये. अब पहले जैसी शीतलता न रही, मधुरता न रही और निर्मलता तो बिलकुल ही अदृश्य हो गई. तैसेही जीवके चेतना धर्मको समझना औरभी यह समझा देना ठीक है कि सेवाल बाहरके कुच्छ निमित्त पाकर जलसे ही पैदा होती है और उसी जलकी